त्याग करे। इसके लिए उसे यह निश्चय हो जाना अत्यन्त आवश्यक था कि उसके अपने क्षेत्र का असली हित साधन उसी हालत में होगा, जब वह दूसरे राज्यों के हित की तरफ ध्यान दे। व्यक्तियों की भांति, संस्थाओं और राज्यों की समझ में यह बातें जल्दी नहीं आतीं कि हमारा हित दूसरों के हित के साथ इस तरह मिला हुआ है कि सब का हित साधन करने से हमारा हित खुदबखुद सिद्ध हो जाता है, और यदि हम में से हरेक केवल अपने स्वार्थ का विचार करता रहे तो किसी का भी असली और स्थायी हित साधन नहीं होता।

अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध कायम करने की जरूरत पहले पहल व्यापारिक और आर्थिक दृष्टि से हुई। उन्नीसवीं सदी के पिछले हिस्से में 'डाक-संघ' (पोस्टल यूनियन) कायम हुआ। इस संघ से जो-जो सुविधाएँ हुईं, उनका अनुमान इस से पहले की परिस्थिति का विचार करने से अच्छी तरह हो सकता है। पहले हर राज्य डाक का अलग-अलग महसूल ठहराता था, और उस राज्य की सीमा से बाहर जाने वाले खत-पत्रों का महसूल, पत्र पाने वालों (विदेशियों) को देना पड़ता था। इस से बड़ी असुविधा और गड़बड़ होती थी। डाक-महसूल की दर, अलग-अलग रास्तों के अनुसार, अलग-अलग थी—जैसे जर्मनी से आस्ट्रिया पत्र भेजने की तीन दर थीं; अमरीका से आस्ट्रेलिया पत्र भेजने में हर आधे औंस वज़न का महसूल किसी रास्ते से पाँच सेंट तो किसी रास्ते से १०२ सेंट तक था। आखिरकार यह असह्य मालूम होने लगा, और बहुत से राष्ट्रों ने मिल कर अन्तर्राष्ट्रीय डाक की व्यवस्था की।

इसी तरह धीरे-धीरे तार, बे-तार के तार, और सार्वजनिक स्वास्थ्य आदि के लिए अन्तर्राष्ट्रीय प्रबन्ध किया गया, जिनमें अन्तर्राष्ट्रीय हित यानी सब देशों की भलाई के सामने परस्पर विरोधी राष्ट्रीय हितों को दबना पड़ा। सन् १९१३ में इस तरह की ३३ अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएँ कायम हो चुकी थीं।

जब कि अलग-अलग देशों की सरकारें इस तरह की अन्तर्राष्ट्रीय

संस्थाएँ बना रही थीं, उन देशों के कुछ नागरिक अपने हितों को मिलाने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन कर रहे थे। सब से पहली अन्तर्राष्ट्रीय कांग्रेस शायद सन् ८४० की, लन्दन में होने वाली दासता-विरोधी सभा थी। यह सभा अलग अलग राज्यों के प्रतिनिधियों की नहीं थी, बल्कि उन राष्ट्रों के व्यक्तियों की थी। सन् १८४०-४६ में ६ अन्तर्राष्ट्रीय सभाएँ हुईं। अस्सी वर्ष बाद सन् १६२०-२६ में इनकी तादाद लगभग उन्नीस सौ तक पहुँच गई।

## अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संघ

इस तरह के अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग का कुछ अनुमान, अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संघ के काम से हो सकता है। मशीनों और कल कारखानों का प्रचार बढ़ने से उन में काम करनें वाले मजदूरों की सुरक्षा का प्रश्न उन्नीसवीं सदी के मध्य में पैदा हो गया था। सन् १६०० में पेरिस में मजदूरों की 'कानूनी हिफाजत के लिए अन्तर्राष्ट्रीय सभा' कायम हुई। इसके दो अधिवेशन सन् १६०६ और सन् १६१३ में बर्न (स्विटज़रलैण्ड) में हुए। पिछले महायुद्ध (१६१४-१८) के समय इसका काम अस्त-व्यस्त हो गया। पर रूस के बोलशेविक आन्दोलन ने मजदूरों के सवाल को महत्त्व दे दिया। सन् १६१६ में बर्न नगर में अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संघ परिषद हुई। उसमें यह तय हुआ कि पूँजीपतियों और मजदूरों में सहयोग कायम किया जाय।* वारसाई के सुलह नामे में मजदूर संघ का विधान बनाया गया और बताया गया कि मजदूरों की हालत बहुत खराब और दर्दनाक है और उसमें जल्द सुधार होना जरूरी है। सुलहनामे में विविध राष्ट्रों के पथ-प्रदर्शन के लिए नीचे

* ओ० एफ० जो० विल्सन ने लिखा था कि इस संगठन का उद्देश्य शायद यह है कि कुछ थोड़े से ऐसे छोटे मोटे सुधार कर दिए जायँ, जिनसे पूँजीपतियों के खिलाफ सामाजिक क्रान्ति का खतरा जाता रहे।

लिखे सिद्धान्त दर्ज किए गए:—

( १ ) मजदूरी को बाजारी क्रय-विक्रय ( खरीद-फरोख्त ) की चीज न माना जाय, यानी मजदूर ज्यादह मिलने से फायदा उठाकर मजदूरी कम न दी जाय । ( २ ) मजदूरों और पूँजीपतियों दोनों को वैध आन्दोलन के लिए संगठन करने या संस्थाएँ बनाने का अधिकार रहे ( ३ ) मजदूरों की दर देश-काल और निर्खों के अनुसार काफी रखी जाय ( ४ ) जिन देशों में मजदूरों के लिए आठ घंटे का दिन और ४८ घंटे का सप्ताह नहीं माना जाता, उनमें इसे मनाने की कोशिश की जाय । ( ५ ) हर सप्ताह में मजदूरों को एक दिन की छुट्टी मजदूरी ( वेतन ) समेत दी या; वह दिन जहाँ तक हो सके, रविवार हो । ( ६ ) छोटे बालकों से मजदूरी का काम कराना बन्द किया जाय; बड़े लड़कों से ऐसा हीं काम लिया जाय जिससे उनकी शिक्षा और शारीरिक उन्नति में बाधा न हो । ( ७ ) पुरुषों और स्त्रियों को बराबर काम के लिए बराबर मजदूरी दी जाय । ( ८ ) मजदूरों के काम और मजदूरी आदि का जो ढंग कानून से तय हो वह आर्थिक दृष्टि से न्यायसंगत हो । ( ९ ) हर राष्ट्र अपने यहाँ ऐसा प्रबंध करदे कि ऊपर लिखे सिद्धान्त ठीक-ठीक तौर से अमल में आते हैं या नहीं, इसकी जांच हुआ करे, और उस जांच में स्त्रियाँ भी भाग लिया करें ।

अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संघ में राष्ट्र-संघ के सदस्य-राष्ट्र तो थे ही, दूसरे राष्ट्र भी उसमें शामिल हो सकते थे । इस संघ के क्षेत्र के विस्तार का कुछ अनुमान इस बात से हो सकता है कि इसमें ५६ राष्ट्रों के चार-चार प्रतिनिधि शामिल थे—दो तो हर राष्ट्र की सरकार के, एक वहाँ के पूँजीपतियों का, और एक मजदूरों का । पूँजीपतियों और मजदूरों के प्रतिनिधियों को उनकी अपनी संस्थाओं की राय से, वहाँ की सरकार नियुक्त करती थी ।

इस संघ की दो संस्थाएँ थीं—अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर परिषद् और अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर कार्यालय । परिषद् केवल प्रस्ताव पास करती और

सिफारिश करती थी। किसी विषय का कानून नहीं बना सकती थी। जिस राज्य की व्यवस्थापक सभा उचित समझती, वही उस विषय का कानून बनाती थी। परिषद में अंगरेजी और फ्रांसीसी ये दो भाषाएँ बरती जाती थीं। अधिवेशन जेनेवा में होता था। अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर कार्यालय भी जेनेवा में ही था। यह कार्यालय परिषद के प्रस्तावों पर अमल करता था और परिषद की सिफारिशों को अलग-अलग राज्यों की सरकारों से मंजूर कराता था। यह संघ मजदूरों और पूँजीपतियों की अन्तर्राष्ट्रीय या राष्ट्रीय-सामाजिक समस्याओं पर भी विचार करता था। संघ के कार्यशाली मंडल के स्थायी सदस्य ऐसे देशों के होते थे, जिनका औद्योगिक महत्व माना जाता था, जैसे बेलजियम, केनेडा फ्रांस, जर्मनी, इंगलैंएड, जापान, इटली और भारतवर्ष। इस विशाल संस्था का इतना सा परिचय भी अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग की प्रवृत्ति का इच्छा सूचक है।

## राष्ट्र संघ

अब हम इसी तरह की एक और संस्था के सम्बन्ध में लिखते हैं, जिसका क्षेत्र इससे भी अधिक फैला हुआ था। यह है राष्ट्र-संघ या 'लीग-आफ़-नेशन्स'। इसकी स्थापना जेनेवा में पहले योरपीय महायुद्ध के बाद सन् १६१६ में हुई। इसका मुख्य उद्देश्य शान्ति कायम करना या युद्ध निवारण था, पर उसकी चर्चा अगले अध्याय में की जायगी; यहाँ हम उसके अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग-कार्य पर ही विचार करेंगे। पहले संक्षेप में इसका संगठन जान लेना चाहिए।

इस संस्था के सदस्य वे राष्ट्र होते थे, जो यह प्रतिज्ञा करते थे कि हम बाहरी हमलों से एक दूसरे की रक्षा करेंगे और आपस में, या दूसरे किसी भी राष्ट्र से, युद्ध नहीं करेंगे, जब तक कि अपने झगड़ों को पंचायत के सामने फैसले या जाँच के लिए न रख लें और तीन महीने का समय फैसले के लिए न गुजार दें; जो राष्ट्र अपनी प्रतिज्ञा को तोड़ेगा वह और सब सदस्य-राष्ट्रों का विरोधी समझा जायगा और उन सब

का यह कर्तव्य होगा कि प्रतिज्ञा भंग करने वाले सदस्य-राष्ट्र से आर्थिक और राजनैतिक सम्बन्ध तोड़ दे।

राष्ट्र-संघ की नीचे लिखे तीन समितियाँ थीं—( १ ) असेम्बली ( २ ) कौंसिल और ( ३ ) सेक्रेटेरियट। इन से मिली हुई कुछ विशेष कार्य करने वाली और सलाह देने वाली समितियाँ भी थीं, जिनका आगे उल्लेख किया जायगा। असेम्बली के सदस्य वे सब राज्य थे, जो राष्ट्र-संघ के सदस्य थे। हर सदस्य राज्य को तीन-तीन प्रतिनिधि भेजने का अधिकार था, परन्तु उसका मत एक ही होता था। असेम्बली के अधिवेशन जेनेवा में होते थे; हर साल प्रायः एक अधिवेशन होता था। कौंसिल के कुछ सदस्य स्थायी, और कुछ अस्थायी होते थे। इंगलैण्ड, फ्रांस और इटली आदि स्थायी सदस्य थे, जिनका कभी चुनाव नहीं होता था। इनका प्रभाव भी बहुत अधिक था। कौंसिल के अधिवेशन प्रति वर्ष कम से कम चार होते थे। वह साल भर तक अपना काम कमीशनों और समितियों द्वारा करती थी।

सेक्रेटेरियट कार्यालय के नीचे लिखे १२ विभाग थे—( १ ) राजनैतिक विभाग, ( २ ) आर्थिक विभाग, ( ३ ) रफ्तनी विभाग, ( ४ ) प्रबन्ध कमीशन और अल्पसंख्यक विभाग, ( ५ ) आदेशयुक्त शासन विभाग, ( ६ ) निशस्त्रीकरण विभाग, ( ७ ) स्वास्थ्य विभाग, ( ८ ) सामाजिक विभाग ( ९ ) बौद्धिक सहयोग और अन्तर्राष्ट्रीय कार्यालय ( ब्यूरो ) विभाग, ( १० ) कानून विभाग, ( ११ ) सूचना विभाग, और ( १२ ) राजस्व विभाग। इनके अलावा कार्यालय सार-संग्रह, अनुवाद, प्रकाशन आदि का भी काम करता था।

राष्ट्र-संघ की कई सहायक संस्थाएँ थीं। इनमें से कुछ स्थायी थीं, जो संघ के सब तरह के काम किया करती थीं; और कुछ अस्थायी थीं, जो आवश्यकता होने पर बना ली जाती थीं। ये सहायक संस्थाएँ दो तरह की थीं—( १ ) खास कामों के लिए विशेषज्ञों की समितियाँ, ( २ ) परामर्श समितियाँ। विशेषज्ञों की समितियाँ तीन थीं—( क )

अर्थ और राजस्व समिति ( ख ) रफ्तनी समिति, और ( ग ) स्वास्थ्य समिति। अर्थ और राजस्व समिति ने कई ऐसे देशों के आर्थिक पुनर्गठन की योजनाएँ बनाईं जिनको आर्थिक साख और मुद्रा यानी टकसाल-नीति को पिछले योरपीय महायुद्ध के कारण धक्का लगा था। इसकी योजनाओं के अनुसार ही अन्तर्राष्ट्रीय ऋण का प्रबन्ध किया गया। मिसाल के तौर पर राष्ट्र-संघ की सहायता से सन् १९२२ में आस्ट्रिया दिवालिया होने से बच गया, उसके बजट का संतुलन हो गया, वहाँ के सिक्कों का मूल्य ठहर गया, बैङ्कों की बचत बीस गुना हो गई, लोगों के रहन-सहन का खर्च कम हो गया और बेकारी घटकर काबू में आ गई। सन् १२४ में दूसरे देशों की तरह आस्ट्रिया में भी आर्थिक संकट आया, परन्तु राष्ट्र-संघ की सहायता से वह उसका सामना कर सका। चोदह वर्ष राष्ट्र-संघ द्वारा सूत्र संचालित होने पर सन् १९३६ में आस्ट्रिया ने स्वयं अपना कार्य संभाला और राजस्व का उत्तरदायित्व ग्रहण किया।*

रफ्तनी समिति के सुपुर्द यह काम था कि भिन्न भिन्न देशों के बीच होने वाली रफ्तनी स्वतंत्रता पूर्वक हो सके, और यदि कोई बाधा हो तो उसके विषय में समिति राष्ट्र-सँघ की कौंसिल को परामर्श दे। इस संस्था ने इस विषय की पुरानी संस्थाओं को भी रहने दिया, और उनके कार्य को अधिक व्यवस्थित रूप देने का प्रयत्न किया।

स्वास्थ्य समिति के काम की मिसाल यह है कि इसने एक मलेरिया कमीशन नियुक्त किया था, जो संसार के विविध देशों में जाकर इस रोग की जाँच करे, और इस रोग के नष्ट होने के उपाय सुझावे। इस कमीशन के सदस्यों में विविध राष्ट्रों के विशेषज्ञ थे औह उन्होंने पैलेस्टाइन, स्पेन, संयुक्त राज्य अमरीका, यूगोस्लेविया, इटली, बलगेरिया, यूनान, रूस और भारत आदि देशों में जाकर वहाँ मलेरिया फैलने की अवस्था,

* A Lasting peace नाम की पुस्तक के आधार पर।

लोगों के रहन-सहन, मलेरिया फैलाने वाले मच्छरों की आदतें आदि बातों और इस रोग को न फैलने देने के उपायों पर विचार किया। उनकी इस विषय की रिपोर्ट अनेक जानने योग्य बातों से भरी थी, वह विविध राज्यों के स्वास्थ्य विभागों के अधिकारियों के पास भेजी गई। इस तरह संसार में फैले हुए इस रोग की रोक और इलाज के लिए अन्तर्राष्ट्रीय मेल-जोल बढ़ाने का कार्य किया गया। स्वास्थ्य समिति एक साप्ताहिक रिपोर्ट भी प्रकाशित करती थी; उसमें प्लेग, चेचक आदि के उन रोगियों का ब्योरा रहता था, जो बन्दरगाहों में हों, जहां से रोग संसार के विविध देशों में फैल सकते हैं। समिति का एक दफ्तर सिंगापुर में था, जो हर रोज यहाँ से होकर एशियाई बन्दरगाहों में आने वाले यात्रियों की बीमारियों के बारे में बेतार के तार द्वारा समाचार भेजता था।

राष्ट्र-संघ के विशेषज्ञों के काम के उदाहरण-स्वरूप यह कहना है कि उनकी सन् १६३० की कमेटी की रिपोर्ट से चीन की सरकार ने सार्वजनिक स्वास्थ्य, रेल सड़क आदि, अर्थ और राजस्व, शिक्षा, और बाढ़ से रक्षा आदि विषयों में लाभ उठाकर अपने देश का बहुत सुधार किया।

राष्ट्र-संघ को परामर्श देने वाली मुख्य-मुख्य संस्थाएँ ये थीं—१—निशस्त्रीकरण कमीशन, २—जल-थल-वायु सेना कमीशन-३—आदेश (मेंडेट) कमीशन। ४—अफीम और दूसरे विषैले पदार्थों के अनियमित क्रय-विक्रय सम्बन्धी कमीशन, ५—सहकारिता कमीशन। ये समितियाँ अपने अपने विषय की ऐसी सामग्री तैयार करती थीं जो राजनैतिक संस्थाओं के सामने रखी जा सकें।

राष्ट्र-संघ के विधान में कहा गया था कि स्त्रियों और बच्चों की, और अफीम और विषैली चीजों की खरीद-बिक्री के बारे में राष्ट्रों के बीच जो इकरार हुए हैं, वे कहाँ तक काम में आते हैं, उसकी जाँच की जाय। राष्ट्र-संघ ने इस जाँच के अलावा गंदे या

अश्लील साहित्य को एक देश से दूसरे देश में जाने से रोकने, जहाँ दास-प्रथा थी उसे बन्द करने, युद्ध के निराश्रित सिपाहियों को सहायता पहुँचाने, और युद्ध के असमर्थ कैदियों को उनके घर पहुँचाने का भी उद्योग किया। अफीम और दूसरी नशीली चीजों की गैर-कानूनी बिक्री को रोकने के लिए संघ ने अन्तर्राष्ट्रीय इकरार नामा तैयार किया और उस पर भारत आदि विविध राष्ट्रों की सम्पत्ति और दस्तखत हासिल किए। इसी तरह संघ ने स्त्रियों और बच्चों की खरीद बेच को रोकने का उद्योग किया। संघ ने दो कमेटियां बनाईं, जिनमें से एक अफीम के यातायात के सम्बन्ध में और दूसरी बच्चों और लड़कों की रक्षा और स्वास्थ्य के विषय में काम करती थी। संघ का सामाजिक विभाग इन दोनो कमेटियो के दफ्तर का काम करता था।

बौद्धिक सहकारिता कमेटी सन् १६२२ में कायम हुई थी। यह, सहकारिता सम्बन्धी अन्तर्राष्ट्रीय प्रश्नों पर विचार करती और संसार में बौद्धिक सम्बन्धों की वृद्धि करने का कार्य करती थी। यह स्पष्ट ही है कि विविध राष्ट्रों के विद्वानों के पारस्परिक सम्पर्क से वैज्ञानिक उन्नति और शान्ति के लिए अनुकूल वातावरण होने में सहायता मिलती है।

राष्ट्र-संघ के काम में दूर-दूर के, अलग-अलग समाजों के, स्त्री-पुरुष शामिल थे। इनमें राजनीतिज्ञ, मजदूर और वैज्ञानिक सभी तरह के लोग थे। इनकी संस्कृति, रहन सहन आदि अलग अलग तरह के थे। पर सब के मन में एक सीमा तक यह विचार रहता था कि हमें एक दूसरे का दृष्टिकोण जानने और समझने की कोशिश करनी चाहिए। ऐसी भावना का हितकर प्रभाव केवल राष्ट्र-संघ के प्रधान कार्यालय तक ही परिमित नहीं रहा, बल्कि दूर-दूर के देशों पर भी पड़ा।

## भारत का अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध

आज कल विविध देशों का आपसी सहयोग कितना बढ़ता जा रहा है, अन्तर्राष्ट्रीय इसके उदाहरण के तौर पर हम नीचे उन मुख्य-मुख्य संस्थाओं के नाम देते हैं, जिनसे भारत का इस समय सम्बन्ध है; इन

संस्थाओं का विशेष परिचय आगे प्रसंगानुसार दिया जायगा।

भारत अब संयुक्त राष्ट्र संघ का सदस्य है, और इसलिए उसकी बड़ी सभा ( जनरल असेम्बली ) के अधिवेशनों में भाग लेता है। इसके अलावा भारत कुछ ऐसे संगठनों का भी सदस्य है, जो विविध सरकारों के आपसी समझौते से बनाए गए हैं। ये संगठन नीचे लिखे हैं :—

१—अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संघ
२—खाद्य और कृषि संस्था
३—शिक्षा विज्ञान और संस्कृति संस्था
४—अन्तर्राष्ट्रीय नागरिक उड्डयन संस्था
५—अन्तर्राष्ट्रीय बैंक
६—अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष
७—विश्व डाक यूनियन
८—अन्तर्राष्ट्रीय तार संवाद यूनियन
९—विश्व स्वास्थ्य संस्था
१०—अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार संगठन
११—अन्तर्राष्ट्रीय अन्तरिक्ष संगठन
१२—अन्तर्राष्ट्रीय समुद्री परामर्श संगठन
१३ आर्थिक और सामाजिक परिषद्
१४—सुरक्षा परिषद्

भारत इन कमीशनों का भी सदस्य है :—

(क) आर्थिक और नियोजन कमीशन
(ख) मानव अधिकार कमीशन
(ग) अल्प संख्यक संरक्षण तथा भेद-भाव निरोधक उप-कमीशन
(घ) मादक वस्तु कमीशन
(च) यातायात और संवाद वाहन कमीशन
(छ) महिला स्थिति कमीशन
(ज) एशिया तथा सुदूर पूर्व आर्थिक कमीशन

इसके अतिरिक्त भारत बहुत से अस्थायी अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में भी भाग लेता है।

इस प्रकार खासकर पिछले सौ वर्षों में अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध उत्तरोत्तर बढ़ता रहा है। यह सम्बन्ध चाहता है कि अन्तर्राष्ट्रीय सरकार का संगठन हो, विविध राज्यों के एक दूसरे से संघर्ष का अन्त हो और संसार में शान्ति बनी रहे। यह काम एक दम होने वाला नहीं है, तथापि यह क्रमशः हो रहा है। अभी तक हमने कहाँ तक प्रगति की है, इसका विचार अगले दो अध्यायों में किया जायगा।

## दसवाँ अध्याय

# शान्ति के प्रयत्न

[शान्ति सम्मेलन—राज्यों द्वारा किए जाने वाले प्रयत्न—राष्ट्रसंघ का काम]

*शान्ति की विजय युद्ध की विजयों की अपेक्षा अधिक स्थायी और दृढ़ होती हैं।* —*एन० एम० कुलकर्णी*

*दुनियां की बड़ी-से-बड़ी प्रगतियां और क्रांतियां, बड़े-से-बड़े आंदोलन कभी न कभी एक व्यक्ति से ही शुरू होते हैं और निश्चय ही आरम्भ में वे हँसी के पात्र बनते हैं। महात्मा बुद्ध ने जब पहला धर्मोपदेश दिया तो सुननेवाले लोग उठकर भाग गए, हज़रत मुहम्मद ने पहली मस्जिद का निर्माण किया तो वे अपने सिर पर गारा और पत्थर ढोते थे, गांधीजी ने अफ्रीका में अपने पत्र की शुरुआत की तो वे छपाई की मशीन स्वयं अपने हाथों से घंटों चलाते थे। उनके चारों तरफ के लोग उन्हें सनकी और मूर्ख मानते हों, इसमें कोई नई या ताज्जुब की बात नहीं थी।* —*'लोकवाणी'*

प्रिंस पीटर क्रोपोटकिन ने कहा है एक ही युद्ध से, युद्ध के समय और उसके बाद इतनी हानि हो सकती है; जितना सैकड़ों वर्ष के लगातार आपसी मेल मिलाप से लाभ हो। इससे जाहिर है कि युद्ध को बन्द करने और शान्ति बनाए रखने की कितनी ज़रूरत है। इस अध्याय में हम ऐसे प्रयत्नों के बारे में लिखेंगे, जिनका मुख्य उद्देश्य आपस के लड़ाई-झगड़ों को मिटाना रहा है।

**शान्ति सम्मेलन**—पहले हम ऐसे आदमियों द्वारा किए जाने वाले प्रयत्नों का विचार करते हैं, जिनको, विदेशों की तो बात दूर रही, खुद अपने-अपने देश की राजनीति या समाजनीति में भी विशेष अधिकार प्राप्त नहीं था, जो राजा, मंत्री, धर्माचार्य आदि किसी बड़े पद पर प्रतिष्ठित नहीं थे, पर जो अपने अन्तःकरण की आवाज पर वह काम करने के लिए बेचैन रहते थे, जिसे वे दुनिया की भलाई का समझते थे, भले ही दुनिया के होशियार, चतुर या व्यवहार-कुशल आदमी उनकी हंसी उड़ावें या उन्हें पागल और सनकी कहें।

इस तरह की कोशिशों का इतिहास बहुत बड़ा है। ये कोशिशें करीब-करीब उतने ही पुराने समय से होती आ रही हैं, जितने समय से संसार में युद्ध होते आ रहे हैं। बात यह है कि आदमी में यदि लड़ने-झगड़ने और अपना स्वार्थ सिद्ध करने की प्रवृत्ति है, तो उसके साथ उसमें शान्ति-प्रियता और परोपकार तथा लोकसेवा की भी चाह है। प्रायः सभी देशों में समय-समय पर शान्तिवादियों ने अपने जीवन से समाज में अहिन्सा और शान्ति बनाए रखने का उदाहरण उपस्थित किया है। उनकी लम्बी श्रृंखला में पाठक महावीर, गौतम बुद्ध, ईसा-मसीह, चैतन्य महाप्रभु, टाल्स्टाय और रस्किन का नाम तो जानते ही होंगे। इस क्षेत्र में हमारे ज़माने के सबसे अधिक क्रान्तिकारी हुए म० गांधी। आपने जीवन का केन्द्र विन्दु अहिन्सा को बनाया, अपने प्रत्येक कार्य में अहिन्सा की बात सर्वोपरि रखी; न-जाने-कितने सज्जनों ने आपसे दूर-दूर रहते हुए भी अहिन्सा की प्रेरणा प्राप्त की। म० गांधी

ने सबसे बड़ी बात यह की कि अहिन्सा का व्यवहार व्यक्तिगत सीमा में न रख कर सामूहिक और सामाजिक क्षेत्र में किया। आपके महान प्रयोग का क्षेत्र पहले दक्षिण अफ्रीका फिनिक्स-आश्रम, फिर गुजरात साबरमती आश्रम और अन्त में मध्यप्रान्त का सेवा ग्राम-आश्रम रहा।

सन् १९४६ में म० गांधी ने अपनी अहिन्सात्मक नीति के आधार पर संसार में शान्ति-स्थापना की एक योजना बनाई। उसे अमल में लाने के लिए अमरीका, रूस, इंगलैंड आदि में उसका प्रचार किया गया। इसी वर्ष इगलैंड में एक सभा बुलाई गई, जिसमें विविध देशों के प्रतिनिधि थे। उसमें यह निश्चय किया गया कि पहला सम्मेलन भारत में किया जाय; और म० गांधी का मार्ग दर्शन या रहनुमाई हासिल करें। म० गांधी ने यह सलाह दी कि शान्ति सम्मेलन ब्रिटिश फौजों के भारत से हटा लिए जाने के बाद किया जाय। इस प्रकार सम्मेलन यहाँ जनवरी १९४९ में होना तय हुआ। पर दुर्भाग्य से जनवरी १९४८ में म० गांधी की हत्या कर डाली गई। कुछ कारणों से सम्मेलन मुलतवी रहा, और उसकी तैयारी के लिए एक प्रारम्भिक परिषद् जनवरी १९४९ में, डा० राजेन्द्रप्रसाद की अध्यक्षता में हुई। इस परिषद के एक प्रस्ताव में कहा गया कि हिन्दुस्तान में ऐसे एक भाई-चारे की बहुत आवश्यकता है। जिसका मुख्य काम यह रहेगा कि वह सत्य और अहिंसा पर आधारित विश्व की रचना को प्रत्यक्ष करने में मदद दे। जीवन के नियम के तौर पर सत्य और अहिंसा को मानने वाले सब लोग इस भाईचारे के सदस्य हो सकेंगे।

पीछे, दिसम्बर १९४९ के आरम्भ में विविध देशों के व्यक्ति यहाँ शान्ति निकेतन में जमा हुए। इनमें दो-तीन को छोड़ कर कोई दुनिया का मशहूर राजकीय नेता या कार्यकर्ता नहीं था, तथापि बहुतेरों को युद्ध में भाग लेने से इनकार करने के कारण लम्बे समय तक जेलों में और फौजी कैद में रहना पड़ा था। इनमें से कुछ निग्रो (हबशी) और

यहूदी जैसी पश्चिम की दलित जातियों के थे, या उनके मित्र थे, करीबन सभी रचनात्मक कार्य करने वाले थे। कुछ सज्जन 'फेलोशिप आफ रीकन्सीलिएशन'* से सम्बन्ध रखने वाले थे।

सम्मेलन ने अहिन्सा के व्यक्तिगत प्रयोग से लेकर विश्वराज्य की स्थापना में अहिन्सा के प्रयोग तक के विश्व शान्ति से सम्बन्धित छः विषयों पर एक प्रश्नावली प्रकाशित की:—

१—शान्तिवाद और अहिन्सा के दैनिक जीवन के व्यवहारिक उपयोग।

२—शान्ति के लिए शिक्षा

३—प्राचीन तथा नवीन शान्तिवाद और साम्राज्यवाद

४—जाति और रंग सम्बन्धी समस्याएँ और उनका हल,

५—विश्व राज्य का शान्तिवादी तरीका

६—शान्तिवादियों के विश्व संघ की योजना

शान्ति सम्मेलन की अध्यक्षता करते हुए राजकुमारी अमृत कौर ने कहा था कि आज भी अधिकांश व्यक्ति यह मानते हैं कि युद्ध के सिवा हमारी समस्याओं का कोई दूसरा समाधान नहीं है। इस मान्यता की गलती को दुरुस्त करना शान्ति सम्मेलन जैसी संस्थाओं का काम है। म० गांधी अपनी प्रार्थना में ११ व्रत दुहराया करते थे:—(१) स्वदेशी, (२) अहिन्सा, (३) सत्य, (४) अस्तेय, (चोरी न करना), (५) ब्रह्मचर्य; (६) अपरिग्रह, (७) शरीर-श्रम, (८) अस्वाद, (६) अभय, (१०) अस्पृश्यता निवारण और (११) सर्व-धर्म-समभाव। यदि अधिक-से-

*यह एक अन्तर्राष्ट्रीय संस्था है; संसार के जुदा-जुदा हिस्सों में इसकी शाखाएँ या इस जैसी स्वतंत्र संस्थाएँ हैं। ये संस्थाएँ हमारे आश्रमों जैसी हैं। इनके कार्यकर्ता सादा जीवन बिताते हैं और अपने पड़ोसियों की सेवा करते हैं और समय-समय पर संसार के विविध हिस्सों में रहनेवाले दीन दुखियों की मदद करते हैं, चाहे वे किसी जाति, रंग या धर्म के क्यों न हों।

अधिक आदमी इन्हें अपने जीवन का आदर्श बनालें और इन्हें अमली रूप देने का प्रयत्न शुरू करदें तो निश्चय ही शान्ति की दिशा मे बहुत काम हो सकता है। सम्मेलन ने उपस्थित सज्जनों को शान्ति की खोज को सफल करने के सम्बन्ध में अपने-अपने विचार प्रकट किए।

एक सप्ताह विचार विनिमय करने के बाद, वे विविध दलों में विभाजित होकर, भारत के उन भिन्न-भिन्न भागों में, चले गए, जहाँ रचनात्मक कार्य के उल्लेखनीय केन्द्र हैं। दिसम्बर के अन्तिम सप्ताह में वे सेवाग्राम में एकत्र हुए। बड़े दिन—ईसा मसीह के जन्म दिन के अवसर पर गाँधी की सेवा ग्राम की पवित्र कुटी से बापू के परम अनुयायी डा० राजेन्द्र प्रसाद ने रेडियो द्वारा शान्ति की अपील की उसमें सादगी के जीवन को महान बताते हुए आपने संसार के समान्य स्त्री और पुरुष को कहा कि विश्व में शान्ति स्थापना के लिए यह जरूरी है कि हर एक स्थान पर तथा सब रूपों में शोषण का अन्त होना चाहिए—चाहे वह सामाजिक हो, राजनैतिक हो, आर्थिक हो या धार्मिक ही क्यों न हो, और चाहे एशिया में होता हो अथवा अफ्रीका में, यूरप में अथवा अमरीका में।' सम्मेलन मे सम्मिलित अन्य देशों के प्रतिनिधियों द्वारा भी अपने-अपने देशों के नाम इसी प्रकार के सन्देश दिए गए। बुनियादी शिक्षा प्रणाली, विकेंद्रित आर्थिक व्यवस्था विश्व नागरिकता, विश्व सरकार, सत्याग्रही टुकड़ियों, साम्यवादियों के प्रति शान्ति वादियों के रवैये, गिरफ्तार शान्ति वादियों तथा युद्ध के कैदियों की अवस्था और जातीय भेदभाव और साम्राज्य वाद के सम्बन्ध में प्रतिनिधियों ने अपने विचार और अनुभवों को सिलसिले वार बैठा कर आगे के कार्य क्रम की रूप-रेखा बनाई। इसमें कोई शक नहीं कि संसार में स्थायी शान्ति स्थापित करने के लिए यह सम्मेलन एक बहुत प्रभाव शाली कोशिश है। जैसा कि सम्मेलन में भाषण करते हुए डा० राजेन्द्रप्रसाद ने कहाः—"भले ही शांतिवादियों का यह सम्मेलन सरकारों की कार्रवाइयों को प्रभावित करने की स्थिति में न हो किन्तु यह निश्चित

रूप से व्यक्तियों के जीवन तथा उनके कार्य-कलापों को प्रभावित कर सकता है तथा उन्हें विशेष रूप दे सकता है; और स्मरण रहे कि व्यक्तियों से ही एक राष्ट्र बनता है।"

**राज्यों द्वारा किए जाने वाले प्रयत्न**—जनता द्वारा होने वाले शान्ति के प्रयत्नों की बात यहां ही समाप्त करके अब उन कोशिशों का जिक्र करते हैं जो राजाओं, सत्ताधारियों या राज्यों ने समय-समय पर की। बहुत ही पुराने ज़माने की बात छोड़ कर यह तो कहा ही जा सकता है कि अब से ढाई हजार साल पहले यूनान के नगर-राज्यों ने अपना एक संघ बनाया था, जिसका उद्देश्य उनके आपसी युद्धों को रोकना, और यदि युद्ध हो ही जाय तो युद्ध में भी एक निश्चित आचरण को अमल में लाना था। इन यूनानी राज्यों ने एक संधि-पत्र में प्रतिज्ञा की थी कि हम एक दूसरे के नगरों को नष्ट नहीं करेंगे, एक दूसरे के मंदिरों की सम्पत्ति को नुकसान नहीं पहुँचावेंगे; युद्ध हो या शान्ति, हम किसी के पीने के पानी की व्यवस्था में बाधा नहीं डालेंगे, और, जो राज्य इन शर्तों को तोड़ेगा, उसे दूसरे राज्य दंड देंगे। यह बात बहुत शिक्षाप्रद है कि जब यूनानियों ने अपनी इस प्रतिज्ञा की अवहेलना की, तभी से उनका राजनैतिक और सांस्कृतिक पतन शुरू हो गया।

इसके दो सौ वर्ष बाद बौद्ध सम्राट अशोक एक संस्था के रूप में अनेक राज्यों के सामने आता है, वह दूसरे देशों को जबरदस्ती विजय करने की प्रथा बन्द करता है और स्वयं अपनी मिसाल और अपने राजकीय आज्ञाओं द्वारा प्रेम, शांति और सहिष्णुता के लिए अपील करता है। उसके एक शिला-लेख का कुछ अंश यह है—"हमारे पुत्र पौत्रगण नया देश जीतने की कभी इच्छा न करेंगे। अगर उनमें कभी देश विजय की प्रवृत्ति पैदा हो तो वे उसे रोक कर शान्ति और नम्रता में ही आनन्द अनुभव करें और धर्म-विजय को ही सच्ची विजय समझें, क्योंकि इससे इह-काल और पर-काल (इस लोक और पर-लोक) दोनों में सुख होगा।"

इसके बाद जिसे यूरप वाले 'मध्य युग' कहते हैं, उसमें वहाँ के ईसाई देश धार्मिक बन्धुत्व मानते थे, यानी यह कि एक धर्म के मानने वाले सब भाई-भाई हैं; और पोप जो कि ईसाई धर्म का सबसे बड़ा आचार्य था; उन सब के झगड़े निपटाया करता था। उसकी मध्यस्थता से कई ऐसे झगड़े शान्त किए गए, जिनसे यूरोप की शान्ति भंग होने की आशंका थी मध्य युग के बाद पुनरुत्थान ( 'रिनेसां' ) काल में यूरोप में धार्मिक भाईचारे का स्थान राष्ट्रीय भावना ने ले लिया। फिर भी वहाँ के विचारशील आदमी अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति के बारे में विचार करते और लिखते रहे; इनमें दांते, इरेस्मस, ग्रोटस, रूसो; केन्ट और बेन्थम आदि के नाम प्रसिद्ध हैं।

यूरोप के विविध राज्यों का संगठन करने का कुछ विशेष प्रयत्न सन् १८१५ में हुआ। उस समय रूस के जार अलेग्झेन्डर पहले के नेतृत्व में रूस, प्रशिया और अस्ट्रिया के शासकों ने 'पवित्र-सङ्घ' ( 'होली एलायंस' ) की योजना की, जिसमें उन्होंने यह प्रतिज्ञा की हम सब ईसाई-धर्म-सिद्धान्तों के अनुसार राज्य करेंगे, और, आपस में लड़ाई झगड़ा न करेंगे। यह योजना भी बहुत समय तक न चली। वैज्ञानिक साधनों के बढ़ने के साथ साथ बलवान राष्ट्रों की शक्ति और बढ़ गई, वे निर्बल राष्ट्रों को अपने अधीन करने लगे। संघर्ष बढ़ चला। उन्नीसवीं सदी में पश्चिमी यूरप में बहुत समय तक घातक युद्ध की आशंका हर समय बनी रहने लगी।

यहाँ यह बता देना जरूरी है कि पिछली सदी के युद्ध अधिकतर 'शक्ति-संतुलन' कायम रखने के बहाने लड़े गए, जो यूरप की राजनीति का एक मुख्य सिद्धान्त रहा। एक दूसरे के प्रति अविश्वास होने के कारण राज्य गुप्त संधियाँ और गुटबन्दी करते रहे। हर पक्ष ने यह कोशिश की उसकी शक्ति विरोधी पक्ष से किसी तरह कम न रहे, यदि उससे अधिक नहीं, तो बराबर अवश्य हो। इसे ही 'शक्ति-संतुलन' नीति कहा गया है। यह सहज ही समझ में आ सकता है। स्वार्थ,

आशंका, भय, और अविश्वास उसकी जड़ में हैं। ऐसे कमजोर आधार पर शान्ति बनाए रखने की आशा दुराशा मात्र है।

आखिरकार, युद्धों की वृद्धि और विनाशकता ने जनता की नींद हराम कर दी। विचारवान आदमी युद्धों को समाप्त करने, और यदि ये समाप्त न हो तो कम-से-कम इन्हें घटाने या नियन्त्रित करने के उपाय सोचने लगे। महाकवि टेनिसन ने लोगों के सामने उस उज्ज्वल भविष्य का चित्र पेश किया, 'जब लड़ाई का बाजा बजना बन्द हो जायगा, युद्ध-पताकाएँ लपेट दी जायेंगी, और मनुष्य मात्र की पार्लिमेंट और संसार भर का सङ्घ कायम होगा।'

विश्व-शन्ति और आपसी समझौतों के सम्बन्ध में अन्तर्राष्ट्रीय सभा सम्मेलनों की धूम मच गयी। उनकी तादाद बराबर बढ़ती गई। उनमें खास महत्व की वे अन्तर्राष्ट्रीय कान्फ्रेन्से हैं, जो सन् १८६६ और १६०७ में हालैण्ड के हेग नगर में हुईं। उन दोनों को मानव जाति की पार्लिमेंट' कहा गया है। उनकी योजना के अनुसार एक अन्तर्राष्ट्रीय पंचायती न्यायालय कायम किया गया, जिसमें सब राज्य अपने विवादग्रस्त मामले पेश कर सकते थे। शुरू में इस न्यायालय ने राज्यों के बहुत से मामले तय किए और इस का फैसला उन राज्यों ने माना। पर इस न्यायालय की उन्नति बहुत सन्तोषप्रद न रही।

पहले यूरपीय महायुद्ध के बाद राष्ट्र-सङ्घ के द्वारा सन् १६२२ में हेग नगर में ही एक स्थायी अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय कायम हुआ। इसे 'स्थायी' इसलिये कहा जाता है, क्योंकि यह हमेशा काम करने के लिए था। इससे पहले का न्यायालय हर बार जरूरत पड़ने पर नए जज चुनकर बना लिया जाता था। स्थायी न्यायालय के दो काम थे—दो या अधिक राज्यों के बीच का जो झगड़ा सामने आवे, उसका फैसला करना, और राष्ट्र-सङ्घ समय-समय पर जो विषय उसके सुपुर्द करे, उस पर सलाह देते रहना। इसका फैसला मानना उन्हीं राज्यों का फर्ज होता था, जिनमें झगड़ा होता था; दूसरे राज्यों या दूसरे विषयों पर इसका

कोई बन्धन न था, हां इसके फैसले आखरी होते थे, उनकी कहीं अपील न थी।

## राष्ट्र-संघ का काम

अब हम १९१४-१८ के महायुद्ध के बाद की अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति की सब से बड़ी कोशिश का कुछ विस्तार से जिक्र करते हैं, जिससे मालूम हो जाय कि इस काम में कहाँ तक तरक्की हुई, और क्या कमी रही। यह कोशिश राष्ट्र-संघ नाम की संस्था द्वारा की गई, जो सन् १९१९ में कायम हुई। इस का संगठन पहले बताया जा चुका है। इसने तय किया कि हर राष्ट्र की परिस्थिति और भौगोलिक अवस्था की जाँच करके उसके शस्त्रास्त्र अधिक से अधिक घटाने की योजना तैयार की जाय! ऐसी योजनाओं पर, हर दसवें वर्ष फिर विचार किया जाय और उनका संशोधन किया जाय। इस निशस्त्रीकरण के साथ-साथ बीच-बचाव और सब की रक्षा के प्रश्न का भी सम्बन्ध था। बीच बचाव का अर्थ है, शान्ति के साथ आपसी कलह मिटाना, जिससे भविष्य में युद्ध के साधनों की जरूरत ही न रहे। हर राष्ट्र की रक्षा दूसरे राष्ट्रों के शान्तिमय विचारों पर निर्भर होता है, इसलिए राष्ट्र-संघ की यह कोशिश थी कि सब राष्ट्र एक साथ तय की हुई योजना के अनुसार अपने-अपने शस्त्रास्त्र अधिक से अधिक घटा कर रखें।

राष्ट्र-संघ की एक परामर्श-समिति इस काम के लिए थी कि जल सेना, स्थल सेना और वायु सेना के सम्बन्ध में जानकारी हासिल करके कौंसिल को रिपोर्ट और सलाह दिया करे।

शुरू में राष्ट्र-संघ का अलग-अलग राज्यों पर अच्छा असर पड़ा। उसने उनके कई आपसी झगड़े तय किए, जिनमें पन्द्रह बीस काफी गहरे थे। एक मिसाल यहाँ दी जाती है। अक्तूबर १९३५ में बलगेरिया राज्य की सीमा पर एक यूनानी संतरी को गोली मार दी गई। तीन दिन में यूनान की सेना ने बलगेरिया पर चढ़ाई करदी। इस मौके पर

राष्ट्र-संघ ने तुरन्त दखल देकर आक्रमण रोक दिया। साथ ही राष्ट्र-संघ की कौंसिल ने सर एच० रम्बोल्ड की अध्यक्षता में एक निस्पक्ष कमीशन इस लिए भेजा कि मौका देखकर झगड़े का मूल कारण मालूम करे, इस बात की जाँच करे कि दोष किस का है, और ऐसी घटना फिर कभी न होने पावे, इस के लिए उपाय सुझावे। यह काम बिना हिचक के किया गया। जब फिर कौंसिल को मीटिंग दिसम्बर में हुई, तो यूनान ने हर्जाने के तौर पर पैंतालीस हजार पौंड देना मंजूर किया और दोनों राज्यों की सरकारों ने भविष्य में ऐसी घटनाओं को रोकने के सम्बन्ध में राष्ट्र-संघ की योजना मान ली।

इस तरह संघ को शुरू में खासी सफलता मिली। पर पीछे यह बात न रही। सन् १६२६ में संसार में आर्थिक संकट हुआ, तो सब राष्ट्र अपनी-अपनी घरू समस्याओं में लग गए, अन्तर्राष्ट्रीय झगड़ों को सुलझाने की ओर ध्यान नहीं दिया गया, खासकर जब झगड़े यूरोप से बाहर के थे। सितम्बर १६३१ की एक बात लें। जापानी सेना ने चीन के मंचूरिया प्रान्त के मकदन नगर पर हमला करके उस पर कब्जा कर लिया। इस पर संघ की कौंसिल की बैठक में चीन के प्रतिनिधि ने जाँच कमीशन नियुक्त किए जाने का आग्रह किया। जापानी प्रतिनिधि इसके खिलाफ था; अमरीका ने भी कमीशन में भाग लेना पसन्द नहीं किया। इसलिए राष्ट्र-संघ ने इस मामले में पड़ने से इनकार कर दिया। जापान का हमला बढ़ता गया। आखिर जैसे तैसे कमीशन मुकर्रर हुआ, और उसने अपनी रिपोर्ट दी। समझौते की कोशिश की गई। जापान की सरकार ने कमीशन की तजवीजें मन्जूर न कीं, और अन्त में मार्च १६३३ को जापान ने राष्ट्र-संघ से त्यागपत्र देकर अपना सम्बन्ध तोड़ लिया।

राष्ट्र-संघ इस मामले में बुरी तरह असफल रहा। इसका कारण उसके स्थायी सदस्यों की कूटनीति और अपने-अपने स्वार्थों की चिन्ता थी। अगर वे दृढ़ता के साथ शान्ति का प्रयत्न करते तो अकेला जापान

उनके विरोध करने का तो क्या, उन्हें अप्रसन्न करने का भी साहस न कर सकता। 'यदि तोकियो (जापान) से राष्ट्र-संघ के बाकी सब सदस्य अपने-अपने राजदूतों और मंत्रियों को बुला लेते तो जापानी सरकार तुरन्त ही अपने युद्धवादियों को दबा देती। यदि जापानी युद्धवादियों को यह मालूम हो जाता कि युद्ध के लिए उनको दूसरे देशों से अस्त्र-शस्त्र और पेट्रोल आदि न मिलेंगे तो वे कभी भी रणभूमि में कदम न रखते। अगर जापान का माल दूसरे देशों में न लिया जाता तो जापान का 'येन' सिक्का इतनी जल्दी गिर जाता कि आर्थिक कारणों से ही जापान को शीघ्र युद्ध बन्द कर देना पड़ता। इसमें भी कुछ शक नहीं कि अगर ग्रेट ब्रिटेन ने ही इन साधनों में से किसी का उपयोग किया होता तो सारा संसार उसका साथ देता।'

राष्ट्र-संघ की शिथिलता से और उसके मेम्बरों की अनुदारता और तुच्छ स्वार्थपरता से जापान को अन्तर्राष्ट्रीय हित के विरुद्ध काम करने की हिम्मत हुई, इससे चीन को तो नुकसान पहुँचा ही, राष्ट्र-संघ के आदर्शों और उद्देश्यों को भी गहरा धक्का पहुँचा। निशस्त्रीकरण परिषद का काम पहले भी ईमानदारी से नहीं हो रहा था, अब तो वह परिषद निर्जीव ही हो गई। उसमें हिस्सा लेने वाले राज्यों ने अपने शस्त्रास्त्र या हथियार कम करने की नीति छोड़ दी। जापान की मिसाल से इटली का भी हौसला बढ़ा, उसने अबीसीनिया यानी इथियोपिया को धर दबाया। राष्ट्र-सङ्घ के ढीलेपन और निकम्मेपन ने ही जर्मनी में हिटलर की शक्ति बढ़ाई। यूरप में अनेक उलटफेर हुए, जिनका आखरी नतीजा दूसरा महायुद्ध है, जो १९३९ में शुरू हुआ। इस तरह राष्ट्र-सङ्घ की विफलता की जिम्मेवारी उन राष्ट्रों पर है, जिन्होंने अपनी कायरता या खुदगरजी के कारण अन्तर्राष्ट्रीय दृष्टि से काम न लिया, और विश्व-शान्ति के लिए अपनी ताक़त और अपने असर का उपयोग न किया।

कुछ लोगों की राय है कि राष्ट्र-सङ्घ के पास अन्तर्राष्ट्रीय सेना

ज़रूर होनी चाहिए थी। यह सेना फ्रांस की विदेशी सेना के ढंग पर होती।* अगर राष्ट्र-संघ के पास काफी सेना होती तो सङ्घ अलग-अलग राज्यों के आपस में लड़ने का मौका न आने देता और संसार में शान्ति बनाए रखने में सफल होता। लेकिन ये लोग भूल जाते हैं कि राष्ट्र-संघ में कुछ इने-गिने बहुत बलवान राष्ट्रों का बोलबाला था। अगर राष्ट्र-संघ की मातहती में बहुत सेना रहती तो वह उन राष्ट्रों के ही इशारे पर तो काम करती।

जरा विचार कर देखें तो राष्ट्र-संघ का जन्म ही अच्छी परिस्थितियों में नहीं हुआ था। कहने को उसका दरवाजा संसार भर के राज्यों के लिए खुला था, पर असली हालत क्या थी। जब राष्ट्र-संघ के प्रतिज्ञा-पत्र का मसविदा बनाया गया था, सोवियट रूस बचपन की अवस्था में था, और इस नए राज्य के प्रति संघ के प्रमुख सदस्य—राष्ट्रों का ऐसा विरोध था कि उससे प्रायः सभी प्रकार का सम्बन्ध-विच्छेद था। सन् १९३४ से पहले उसे संघ में स्थान नहीं मिला। रूस की अनुपस्थिति ने संघ की विश्व-संस्था की हैसियत को बहुत कमजोर कर दिया। फिर, अमरीका भी संघ से अलग रहा। इसके अतिरिक्त जर्मनी भी केवल सन् १९२६ से १९३३ तक के सात वर्ष को छोड़कर कभी संघ का सदस्य नहीं रहा। इस प्रकार राष्ट्र-संघ में इंगलैंड और फ्रांस की तूती बोलती रही; इटली और जापान को दूसरे दर्जे का स्थान था, और शेष सदस्य राष्ट्रों का विशेष प्रभाव न था।

*फ्रांस की विदेशी सेना में संसार के प्रायः सभी जातियों या राष्ट्रों के लोग शामिल थे, उसके अफसरों में एस्किमो, इटेलियन, अंग्रेज, जुलू, ईरानी और चीनी भी थे। अलग-अलग जातियों या राष्ट्रों के लोगों के मेल से उनके जीवन पर कोई बुरा असर नहीं पड़ता था; उसके सैनिकों में झगड़े बहुत कम होते थे। वह सब तरह के अस्त्र-शस्त्रों से लैस थी, उसे बिल्कुल आधुनिक ढंग की युद्ध-शिक्षा दी जाती थी, और धीरे-धीरे फ्रांसीसी भाषा सिखाई जाती थी।

राष्ट्र-संघ की बागडोर कुछ बड़े-बड़े राज्यों के हाथ में थी, जिन्होंने अनेक भू-भागों को अपने अधीन कर रखा था, और जो पहले महायुद्ध के बाद की संधि से अपना साम्राज्य और प्रभुता खूब अधिक बढ़ा चुके थे। ये राज्य अपने अधीन प्रदेशों को आजाद करने के लिए तैयार न थे। इनमें त्याग की वह भावना ही न थी, जो विश्व-शान्ति की चिन्ता करने वालों में होनी बहुत ज़रूरी होती है। वे कहीं सभ्यता फैलाने के नाम से, कहीं दूसरों को शासन-कार्य की शिक्षा देने के बहाने से, कहीं निर्बलों या अल्पसंख्यकों की रक्षा करने की आड़ में, असंगठित या पिछड़े हुए देशों को अपने अधीन रखकर उनकी पैदावार या सस्ती मजदूरी से लाभ उठाते थे। उनमें से कुछ को ये अपना अधीन देश न कहकर राष्ट्र-संघ के आदेशानुसार शासित ('मेंडेटेट')* या रक्षित प्रदेश आदि नामों से पुकारते थे। पर इससे उनकी हालत में खास फ़रक नहीं पड़ता।

अब राष्ट्र-संघ की निशस्त्रीकरण यानी सेना आदि घटाने की नीति का विचार करें। बड़े-बड़े राज्यों ने सिद्धान्त रूप में तो निशस्त्रीकरण को पसन्द कर लिया, पर जब अमल करने की बात आई तो उन्हों ने अपने-अपने यहाँ के शस्त्रास्त्र घटाये नहीं। इसके खिलाफ, न केवल राष्ट्र-संघ के सदस्य-राज्य ही, बल्कि वे राज्य भी जिनका संघ के संगठन में खासा हिस्सा था, आत्म-रक्षा या तिजारत आदि के बहाने, या गुप्त रूप से, अपनी-अपनी फौज और हथियार बढ़ाने का चिन्ता करते रहे। निशस्त्रीकरण सम्मेलनों का कोई नतीजा नहीं निकला। हर साम्राज्यवादी राष्ट्र ने अधिक से अधिक सैनिक शक्ति रखी।

* पहले महायुद्ध के बाद जो रंगदार जातियों के देश विजेताओं को मिले, उन्हें आजादी के अयोग्य समझ कर तजरुबेकार और उन्नत राष्ट्रों की शागिर्दी में रखा गया। ये राष्ट्र उन देशों का शासन राष्ट्र-संघ के आदेशनुसार करते थे, फिर भी उनका दमन और शोषण बहुत कुछ अपने अधीन देशों की तरह ही करते थे।

अगर सोचा जाय तो शान्ति कायम करने के लिए असली समस्या निशस्त्रीकरण नहीं है। यह तो रोग का बाहरी उपचार मात्र है, जिसका फल अधूरा और क्षणिक ही हो सकता है। जब तक राष्ट्रों में स्वार्थ-त्याग, और सब के भले को देखने की भावना न हो, तब तक शस्त्रास्त्रों के कम करने से या ज्यादह घातक शस्त्रों की जगह कम घातक शस्त्र रखने मात्र से शान्ति कायम नहीं हो सकती। सब से बड़ी जरूरत है, जनता में प्रेम के भावों के प्रचार की, अन्तर्राष्ट्रीय भाई-चारे के सम्बन्ध में लोकमत जागृत करने की। श्री० चियांग काई शेक ने ठीक कहा है कि 'अगर आदमी अपनी बुद्धि और अपने चरित्र-बल को युद्ध को रोकने में नहीं लगा सकता तो तीर कमान से युद्ध करने और हवाई जहाज या बन्दूक से लड़ाई लड़ने में कोई खास फरक नहीं है।' जब तक आदमी अपनी युद्ध मनोवृति पर अंकुश न रखें, तब तक वे चाहे जिस हथियार से काम चला सकते हैं, और यदि कोई भी हथियार न मिले तो घूँसे, मुक्के, दांत और नख आदि से ही अपनी हिन्सक भावना का सबूत दे सकते हैं, जैसा कि प्राचीन काल में किया करते थे।

जो हो, राष्ट्रसंघ की कमजोरियो ने दूसरा महायुद्ध होने का मौका आने दिया, जिसमें इस संस्था का अधिकाधिक ह्रास होता गया। किसी तरह महायुद्ध के समय इसका कुछ अस्तित्व रहा। इसका घटा हुआ सचिवालय कुछ आंकड़ा आदि का काम करता रहा। अप्रैल १६४६ में राष्ट्र-संघ की साधारण सभा (असेम्बली) की अन्तिम बैठक इस संस्था के हिसाब-किताब का तस्फीया और इस माल असवाब का निपटारा करने के लिए हुई। स्थायी अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय बन्द हो गया, परन्तु इसका उत्तराधिकारी इससे बहुत ही मिलता-जुलता है। अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संगठन ने अपना कार्यक्रम जारी रखा। राष्ट्र-सङ्घ के आदेशानुसार जिन प्रदेशों का शासन-प्रबन्ध हो रहा था, वे क्रमशः नई संस्था 'संयुक्त राष्ट्र' को सौंपे जाने लगे, जिसका इस समय जन्म हो गया था,

और जिसके बारे में अगले अध्याय में लिखा जायगा।

राष्ट्र-सङ्घ का अन्त हो गया। तो भी वह लोगों के सोचने-विचारने के लिए, नई अन्तर्राष्ट्रीय संस्था के निर्माण के लिए खासी सामग्री छोड़ गया। उसकी एक मुख्य शिक्षा यह है कि कोई भी संस्था अन्तर्राष्ट्रीय युद्ध-रोग का इलाज नहीं कर सकती, जब तक सब राष्ट्र आपस में बराबरी और भाईचारे का परिचय न दें; और जनताओं में ऊंच-नीच, गोरे-काले, यूरोपीय, एशियाई, अफ्रीकी, अमरीकी आदि का भेद-भाव दूर होकर प्रेम और सहानुभूति की भावना न जागे।

—०—

## ग्यारहवाँ अध्याय

# नई व्यवस्था

[ संयुक्तराष्ट्र—एशियाई सम्मेलन]—अफ्रीका में जागृति]

*यह बात पत्थर की लकीर है कि दुनिया के किसी हिस्से में भी तब तक शान्ति नहीं रहेगी, जब तक दुनिया के सभी हिस्से में शान्ति की नींव मजबूत नहीं होती।* —*विंडेल विल्की*

राष्ट्र-संघ के बारे में पिछले अध्याय में लिखा जा चुका है। ज्यों-ज्यों उस संस्था की असफलताएँ नजर आईं, नई योजनाएँ बनने लगीं। योजनाएँ अनेक बनी हैं; उन सब की चर्चा करने की यहाँ गुंजायश नहीं है। हम सिर्फ दूसरे महायुद्ध के समय की तथा उसके बाद की कुछ खास-खास बातों पर ही विचार करेंगे।

अगस्त १९४१ में 'संयुक्तराष्ट्र' अमरीका के प्रेसीडेंट रूजवेल्ट और इंगलैंड के प्रधान मंत्री चर्चिल ने एक ऐलान किया था, जो 'एटलांटिक चार्टर' के नाम से मशहूर है। इस चार्टर में उन्होंने अपने राज्यों

को राष्ट्रीय नीति के उन सिद्धान्तों की घोषणा की थी, जिन पर उन्हें संसार का भविष्य अच्छा होने की आशा थी।

जनवरी १९४२ में मित्र-राष्ट्रों के २६ प्रतिनिधियों ने वाशिंगटन में एक अन्तर्राष्ट्रीय समझौते पर हस्ताक्षर किए। यह 'संयुक्तराष्ट्रों की सम्मिलित घोषणा' केवल धुरीराष्ट्रों के विरोध में हार्दिक सहकारिकता की प्रतिज्ञा थी; पर इसमें यह भी कहा गया था कि इस पर हस्ताक्षर करने वाली सरकारें 'अटलांटिक चार्टर' का समर्थन करती हैं। इस घोषणा में 'संयुक्तराष्ट्र' शब्द का प्रयोग पहली बार सरकारी तौर पर हुआ था, और इसने कुछ अंश में उन विचारों को मूर्त रूप दिया जो पीछे 'संयुक्तराष्ट्र' की स्थापना में अमल में आए।

अक्तूबर १९४३ में मास्को में रूस, अमरीका, इंगलैंड और चीन के विदेश मंत्रियों का सम्मेलन हुआ। इस अवसर पर जो घोषणा की गई, उसमें यह भी कहा गया कि ये चारों राष्ट्र इस बात की आवश्यकता अनुभव करते हैं कि अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति और सुरक्षा के लिए जल्दी-से-जल्दी सब शान्ति प्रेमी राज्यों की सार्वभौम समानता के सिद्धान्त पर एक व्यापक अन्तर्राष्ट्रीय संगठन स्थापित किया जाय।

दिसम्बर १९४३ में कैरो और तेहरान के सम्मेलनों में राष्ट्रपति रूजवेल्ट, चर्चिल, स्टेलिन, और चांगकाईशेक में विचार विनिमय हुआ और चार बड़े राष्ट्रों में अन्तर्राष्ट्रीय संगठन स्थापित करने के सम्बन्ध में मोटी-मोटी बातों पर समझौता हुआ। इस समय फ्रांस की कानूनी सरकार का अस्तित्व नहीं था, तथापि 'आजाद-फ्रांस' के नेताओं ने वाशिंगटन घोषणा के सिद्धान्तों से अपनी रजामन्दी जाहिर की। कई अन्य राज्यों ने भी इस घोषणा का समर्थन किया।

अगस्त १९४४ में ब्रिटेन, संयुक्तराज्य अमरीका, चीन और सोवियत संघ के प्रतिनिधि अमरीका की राजधानी वाशिंगटन के करीब डम्बरटन-ओक्स नामक स्थान में मिले और वहीं पर एक योजना की रूपरेखा तैयार की गई। यह योजना डम्बरटन-ओक्स-योजना कहलाती है।

इसके ये उद्देश्य हैं :—

(१) विश्व-शान्ति की सामूहिक रूप से रक्षा करना जिससे कि युद्ध की आग दुनिया में फिर न भड़क सके।

(२) सब राष्ट्रों के बीच सद्भावना और मैत्री क़ायम करना।

(३) दुनिया की आर्थिक, सामाजिक तथा अन्य समस्याओं को अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग द्वारा हल करना।

(४) एक ऐसे केन्द्र की स्थापना करना जहाँ से योजना को कार्यान्वित करने का काम सुचारु रूप से चल सके।

इन उद्देश्यों को सफल बनाने के लिए एक अन्तर्राष्ट्रीय सङ्घ बनाने का निश्चय किया गया, जिसका सदस्य प्रत्येक शान्ति प्रेमी देश बन सके। २५ अप्रेल से २६ जून १६४५ तक मित्र-राष्ट्रों का सम्मेलन अमरीका के सेनफ्रांसिस्को नगर में हुआ, और संयुक्तराष्ट्र ('यूनाइटेड नेशन्स') नाम का संगठन बनाया जाकर उसका घोषणा-पत्र स्वीकार किया गया। २६ जून को इस पर ५० राष्ट्रों के प्रतिनिधियों के हस्ताक्षर हुए। संयुक्तराष्ट्र का अस्तित्व नियमानुसार २४ अक्तूबर १६४५ से माना जाता है; जब कि उसके घोषणा-पत्र को चीन, फ्रांस, सोवियत रूस, इंगलैंड, और संयुक्त-राज्य अमरीका ने तथा अन्य हस्ताक्षर करने वालों में से अधिकांश ने प्रमाणित कर दिया। इस प्रकार २४ अक्तूबर को संयुक्तराष्ट्र का जन्म दिन माना जाता है। इस संस्था का जाब्ते का नाम 'संयुक्तराष्ट्र' ('यूनाइटेड नेशन्स') है, पर आम तौर से इसे संयुक्त-राष्ट्र-संगठन (यूनाइटेड नेशन्स आरगेनीजेशन' या संक्षेप में यू. एन. ओ.) कहा जाता है। क्योंकि यह संस्था राष्ट्र-सङ्घ ('लीग-आफ-नेशंश') के बाद बनी और एक प्रकार उसकी उत्तराधिकारी है, इसे 'संयुक्त-राष्ट्र-संघ' भी लिखा जाता है। इस २६ जून १६४५ को १७० करोड़ आबादी वाले ५० राष्ट्रों के प्रतिनिधियों ने इस संस्था के घोषणा-पत्र पर हस्ताक्षर किए थे। उस समय पोलैंड का प्रतिनिधि उपस्थित नहीं था, पर यह स्वीकार कर लिया गया था कि वह पीछे एक मूल सदस्य के रूप में

हस्ताक्षर कर सकता है, और कुछ सप्ताह बाद उसके हस्ताक्षर हो गए। इस तरह इस संस्था के मूल सदस्य-राष्ट्रों की संख्या ५१ है। पीछे इसके और सदस्य बनते रहे हैं। इस समय संसार के लगभग बीस करोड़ आदमी वाले प्रदेश ही ऐसे हैं जो स्वराज्य-प्राप्त न होने के कारण इसमें प्रत्यक्ष भाग नहीं ले सकते। इस संस्था के घोषणा-पत्र की भूमिका में कहा गया है—

हम संयुक्त-राष्ट्रों के लोगों ने इस बात का निश्चय किया है कि 'आने वाली पीढ़ियों को उस युद्ध की मुसीबतों से बचाएँगे, जो कि हमारे जीवन में दो बार मनुष्य जाति को अपार कष्ट पहुँचा चुका है, और 'हम बुनियादी मानवी अधिकारों, इन्सान के रूप में मनुष्य की शान और उसकी कीमत तथा स्त्री-पुरुषों और छोटे-बड़े राष्ट्रों के समान अधिकारों के बारे में भी अपने विश्वास को फिर दोहरावेंगे, और 'हम ऐसी हालतें पैदा करेंगे, जिनमें संधियों और अन्य अन्तर्राष्ट्रीय कर्तव्यों के प्रति न्याय तथा आदर की भावना जागृत करो और 'सामाजिक उत्थान और जीवन-मान का रहन सहन के दर्जे को स्वतन्त्रता के विस्तृत क्षेत्र में प्रोत्साहित करेंगे। 'और इन उद्देश्यों को पूरा करने के लिए

( ) हम सहन शीलता को अपनायँगे, और अच्छे पड़ोसियों की तरह शान्ति से मिलजुल कर रहेंगे।' और

(२) अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति तथा सुधार बनाए रखने के लिए अपनी शक्ति को संगठित करेंगे, और

(३) सिद्धान्तों की स्वीकृति तथा विधानों की स्थापना द्वारा विश्वास दिलाएँगे कि सब के हित के अतिरिक्त और किसी काम के लिए शस्त्र-बल का प्रयोग नहीं करेंगे और

(४) सब की आर्थिक और सामाजिक उन्नति के लिए अन्तर्राष्ट्रीय साधन काम में लावेंगे।

'इन उद्देश्यों में सफलता पाने के लिए अपनी सब कोशिशों को दृढ़ निश्चय करते हैं।'

संयुक्त राष्ट्र के मुख्य छः विभाग हैं :—

१—साधारण सभा ( जनरल असेम्बली )

२—सुरक्षा परिषद्

३—आर्थिक और सामाजिक परिषद

४—संरक्षण परिषद ( ट्रस्टीशिप कौंसिल )

५—अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय

६—सचिवालय ( सेक्रेटेरियट )

साधारण सभा में संघ के सब सदस्य होते हैं, अन्य विभागों में कुछ निर्धारित सदस्य ही होते हैं, अथवा बाहर के व्यक्ति काम करते हैं। संयुक्त राष्ट्र की स्थापना से पूर्व विशेष समस्याओं सम्बन्धी जो अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएँ काम कर रही थीं, उनका संयुक्त राष्ट्र से नियमानुसार सम्बन्ध स्थापित किया जाता है और, आवश्यकतानुसार नई संस्थाएँ भी कायम की जाती रही हैं। तथा कुछ संस्थाओं से समझौता करके उनसे काम में सहायता ली जाती है।

ऐसी कुछ संस्थाएँ निम्नलिखित हैं :—अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर संस्था, खाद्य और कृषि संस्था, शिक्षा तथा विज्ञान और संस्कृति संस्था, अन्तर्राष्ट्रीय नागरिक उड्डयन संस्था, अन्तर्राष्ट्रीय बैंक, अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा फंड, विश्व-स्वास्थ्य संस्था, विश्व डाक यूनियन, और अन्तर्राष्ट्रीय तार-संवाद-यूनियन। संयुक्तराष्ट्र की आर्थिक और सामाजिक परिषद् का काम कमीशनों और कमेटियों द्वारा होता है। समय-समय पर विविध कमीशन बैठाए गए हैं—यथा आर्थिक और रोजगार कमीशन, यातायात और सूचना कमीशन, आय कमीशन जानकारी कमीशन, आबादी कमीशन, सामाजिक कमीशन, मानवीय अधिकार कमीशन,* स्त्री-अधिकार कमीशन,

*१० दिसम्बर १९४८ को संयुक्तराष्ट्र-सङ्घ की असेम्बली ने मानवीय अधिकार घोषणा-पत्र स्वीकार किया था; इस विचार से १० दिसम्बर १९४९ को सङ्घ के सब सदस्य देशों में 'मानवीय अधिकार दिवस' की दूसरी वर्षगांठ मनाई गई थी।

मादक पदार्थ कमीशन आदि। शरणार्थियों और अपने स्थान से निकाले गए लोगों के सम्बन्ध में विचार और व्यवस्था करने के लिए शरणार्थी कमेटी स्थापित है। इसने अन्तर्राष्ट्रीय शरणार्थी संस्था का विधान बनाया है। परिषद् ने अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार और रोजगार के सम्बन्ध में भी एक कमेटी बनाई है कुछ गैर-सरकारी संस्थाओं को मान्य करके परिषद् ने उन्हें परामर्शदात्री या सलाहकार पद दिया है, जैसे मजदूर सङ्घों का विश्वव्यापी फेडरेशन, अन्तर्राष्ट्रीय सहकारी संस्था, अमरीकी मजदूर फेडरेशन, अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार चेम्बर आदि।

संयुक्तराष्ट्र के सङ्गठन और उससे सम्बन्धित संस्थाओं का परिचय इस पुस्तक के परिशिष्ट में दिया गया है। यहाँ कुछ ऐसी बातों पर विचार किया जाता है, जो आम तौर से चर्चा का विषय होती हैं। संयुक्तराष्ट्र का केन्द्र सुरक्षा परिषद् है। इसका अधिवेशन हमेशा चलता रहता है। संयुक्तराष्ट्र में सिद्धान्त और पद की दृष्टि से सब राष्ट्र समान माने जाते हैं, और इसलिए इसकी साधारण सभा की मेम्बरी का अधिकार प्रत्येक राष्ट्र को है—चाहे वह कितना ही छोटा क्यों न हो जिसने इसके घोषणा-पत्र को मान्य किया है। तथापि यह सोचा गया कि शक्तिशाली राष्ट्रों पर शान्ति का दायित्व अधिक रहना चाहिए, इसलिए पांचों बड़ी शक्तियों को इस परिषद् का स्थायी सदस्य बनाया गया, जब कि अन्य राष्ट्रों का अस्थायी मेम्बरी के लिए चुनाव होता है। इसके अतिरिक्त सुरक्षा परिषद् द्वारा किए जाने वाले प्रत्येक निर्णय के विषय में यह नियम किया गया कि उसमें पांचों स्थायी सदस्यों (तथा छः अस्थायी सदस्यों में से कम-से-कम दो सदस्यों) का सहमत होना लाज़मी है। इस प्रकार एक स्थायी सदस्य के भी असहमत होने की दशा में उस विषय का निर्णय नहीं हो सकता। इसे यों भी कहा जा सकता है कि पांचों बड़े राष्ट्रों को 'वीटो' या निषेधाधिकार प्राप्त है।

अकसर यह कहा जाता है कि पांच बड़ों को यह अधिकार क्यों दे दिया गया; इससे सुरक्षा-परिषद् की उपयोगिता कम हो गई है। यह

ठीक है कि इस अधिकार का उपयोग उससे कहीं अधिक हुआ है, जितना सानफ्रांसिस्को में संयुक्तराष्ट्र के जन्म के समय अनुमान था। परन्तु याद रहे कि इस प्रकार का अधिकार पुराने राष्ट्र-सङ्घ में भी, बड़े और छोटे सभी सदस्य-राष्ट्रों को था। साथ ही, इसमें सन्देह ही है कि यदि संयुक्तराष्ट्र में इसकी व्यवस्था न की जाती तो इस संस्था का जन्म भी हो पाता। इस अधिकार के अभाव में रूस इस संस्था में सम्मिलित ही न होता। और, रूस जैसी बड़ी शक्ति के बिना संयुक्तराष्ट्र की स्थापना करना आरम्भ में ही इस संस्था को बहुत संकुचित कर देना होता।

संयुक्तराष्ट्र का कार्य रचनात्मक तथा रक्षात्मक दोनों प्रकार का है। परन्तु साधारणतया आदमी रचनात्मक और सामाजिक बातों की अपेक्षा रक्षात्मक और शान्ति के कार्यों को अधिक महत्व देते हैं और इनमें सफल होने पर ही संयुक्तराष्ट्र-सङ्घ जैसी अन्तर्राष्ट्रीय संस्था की सफलता समझते हैं। परन्तु विचार करके देखें तो संसार की आर्थिक या सामाजिक बुराइयों को दूर करने से ही युद्ध की सम्भावना कम हो सकती है। और क्योंकि ये बुराइयाँ बहुत समय की हैं और गहरी जड़ पकड़े हुए हैं, उन्हें एकदम दूर नहीं किया जा सकता। धीरे-धीरे ही उनका इलाज होगा। बड़े धीरज की ज़रूरत है।

अस्तु, संयुक्तराष्ट्र के थोड़े से जीवन में ही इसके सामने अनेक जटिल समस्याएँ आई हैं। फिलस्तीन, बालकन, हिन्देशिया, कोरिया, कश्मीर, मिश्र, स्पेन—कोई-न-कोई विवाद-ग्रस्त विषय सुरक्षा परिषद् के सामने बराबर विचाराधीन रहा है। कुछ समस्याएँ जल्दी या देर में सुलझ गईं, कुछ अधूरी रह गईं, और कुछ में तो बिल्कुल असफलता ही नज़र आई। परन्तु यह कोई निराशा की बात नहीं है।

इसमें सन्देह नहीं कि संसार की वर्तमान स्थिति बड़ी अशान्त है, कई स्थानों में अघोषित युद्ध चल रहा है, अर्थात् लड़नेवाले पक्ष यह नहीं मानते या कहते कि हम लड़ रहे हैं, पर उनका व्यवहार लड़ाई का ही है। एक दूसरे की ओर संदेह और ईर्षा की निगाह से देखता है।

दिल साफ नहीं है। यहाँ तक कि संयुक्तराष्ट्र के स्थायी सदस्य 'पाँच बड़ों' में भी भीतर-ही-भीतर मनमोटाव है। वे स्पष्ट रूप से दो गुटों में बटे हुए मालूम होते हैं, एक ओर रूस है तो दूसरी ओर अमरीका।* इंगलैंड अमरीका के साथ बंधा है, और फ्रांस इंगलैंड का साथी है। रह गया चीन, उसके अधिकांश भाग पर साम्यवादियों का अधिकार हो गया है, जिनका झंडा रूस के विस्तार की घोषणा है। जब कि इन 'पांच बड़ों' का यह हाल है तो संसार के अन्य देशों में भय और आशंका का वातावरण होना स्वाभाविक है। यद्यपि कोई राष्ट्र युद्ध नहीं चाहता, पर सब युद्ध की तैयारी में लगे मालूम होते हैं। कौन-जाने किसी की विशेष तैयारी ही युद्ध का कारण बन जाय! यह तो खुला रहस्य है कि बड़ी-बड़ी शक्तियों के सहमत न होने से ही न तो संयुक्तराष्ट्र की सुरक्षा परिषद् के पास सेना रहने की समुचित व्यवस्था हो सकी है, और न अणु-शक्ति या अन्य जन-नाशक अस्त्र-शस्त्रों पर नियंत्रण रखने के सम्बन्ध में कुछ प्रगति हो पाई है।

इन बातों की ओर 'इशारा करते हुए तथा वर्तमान संसार के विविध अभाव अभियोगों का उदाहरण देते हुए, कुछ आलोचक जो अपने आपको बहुत चतुर समझते हैं, समय-समय पर यह कहते रहते हैं कि संयुक्तराष्ट्र ने यह नहीं किया, वह नहीं किया, यह संस्था तो पुराने राष्ट्र-सङ्घ की तरह असफल रही। ये आलोचक यह भूल जाते हैं कि संयुक्तराष्ट्र को कैसी कठिनाइयों का सामना करना पड़ रहा है, और काम कितना बड़ा और जटिल है। अच्छा हो, संयुक्तराष्ट्र की आलोचना करने वाला प्रत्येक व्यक्ति उसके घोषणा-पत्र के पहले

*संसार में बड़ी-बड़ी ताकतों की संख्या कम होते-होते अब सिर्फ दो ही बड़ी ताकतों का रह जाने का एक अच्छा पहलू भी है। इससे भविष्य में एक ही ताकत रह जाने की आशा होती है। इस प्रकार यह विश्व-राज्य या विश्व-सङ्घ स्थापित होने की दिशा में प्रगति है। इस पर खुलासा विचार आगे बाइसवें अध्याय में किया जायगा।

वाक्य ('हम संयुक्तराष्ट्रों के लोगों ने इस बात का निश्चय किया है') के 'हम' शब्द पर काफी ध्यान दें। वह याद रखे कि वह, हम और आप सभी पर संयुक्तराष्ट्र के कार्य का उत्तरदायित्व है। हम सब के भरोसे ही संयुक्तराष्ट्र ने अपने महान कार्य का बीड़ा उठाया है। यदि आपने और हमने अपने-अपने हिस्से का काम पूरा नहीं किया तो संयुक्तराष्ट्र क्या कर सकता है। इस प्रकार हमें संयुक्तराष्ट्र की आलोचना करने से पहले अपने हृदय से पूछना चाहिए कि हमने संयुक्तराष्ट्र से कहाँ तक सहयोग किया है। यदि हमने अभी तक सहयोग नहीं किया तो कम-से कम आज से, और अब से तो हम अपनी शक्ति और सुविधानुसार यह कार्य करने लगें। काम करने वालों को दूसरों की टीका-टिप्पणी की फुरसत ही नहीं होती, नहीं होनी चाहिए।

## एशियाई सम्मेलन

यद्यपि पहले भारत, अरब और चीन की यूरप पर बड़ी धाक रही है, पिछले दो सौ वर्ष से यूरपीय राष्ट्रों ने संसार में अपना राजनैतिक तथा आर्थिक प्रभुत्व रखा है। उन्होंने जहां अनेक प्रदेशों को अपना उपनिवेश बनाया, एशिया और अफ्रीका को एक चरागाह समझकर, यहाँ के जन-धन को अपनी स्वार्थ-पूर्ति का साधन बनाने में कोई कसर उठा न रखी। एशिया वाले धीरे-धीरे जगने लगे। जापान ने अग्रदूत बन कर उनसे टक्कर ली तथा रूस को हराया, और दूसरे महायुद्ध में तो उसने अमरीका का मुकाबला करने की हिम्मत की, चाहे वह पीछे बुरी तरह पस्त ही किया गया। महायुद्ध के बाद भारत, पाकिस्तान, बर्मा और लंका के स्वाधीन राज्यों का निर्माण हुआ, और सभी जगह उथल-पुथल और हलचल मची। अब एशिया महाद्वीप के विचारकों ने विविध देशों के उत्थान के लिए सम्मिलित प्रयत्न करने का निश्चय किया। एशियाई सम्मेलन की यही पृष्ठ भूमि है।

इसका अधिवेशन देहली में विश्व मामलों की भारतीय परिषद् ('इंडियन कौंसिल-आफ-वर्ल्ड-अफेअर्स') की ओर से, खासकर पंडित जवाहरलाल नेहरू की प्रेरणा से, मार्च १६४७ में किया गया। इसका उद्देश्य युद्धोत्तर संसार में एशिया की स्थिति की जांच करना, समान आर्थिक, सामाजिक तथा सांस्कृतिक समस्याओं के विषय में विचार करना और विविध देशों के बीच सम्पर्क कायम करने के तरीके निकालना था। सम्मेलन में ३२ देशों के लगभग ढाई सौ प्रतिनिधियों ने हिस्सा लिया। एशियाई देशों का इतना बड़ा सम्मेलन पहली ही बार हुआ। इसमें गोरों के साम्राज्यवाद और उसके विरुद्ध एशियाई देशों के संगठन की ओर ध्यान दिया जाना स्वाभाविक था।

सम्मेलन को जल्दी ही हिन्देशिया की आजादी की ओर ध्यान देना पड़ा। दूसरे महायुद्ध के समय जापान ने इस पर से हालैंड की हकूमत हटाकर इसे अपने अधीन कर लिया था। पर पीछे मित्र-राष्ट्रों द्वारा जापान भी हरा दिया गया था। इस उलटफेर में हिन्देशिया ने अपनी स्वतंत्र प्रजातंत्री सरकार स्थापित करली। पर हालैंड ने मित्र-राष्ट्रों की मदद से हिन्देशिया पर फिर अपना अधिकार जमाने की कोशिश की और इसके लिए अपनी सैनिक शक्ति का विकट प्रयोग किया। हिन्देशिया के पास फौजी ताकत बहुत कम थी, पर उसने डट कर मुकाबला किया। इधर भारत ने, जो अब स्वतंत्र हो गया था, उसे अपने नैतिक बल की भरपूर सहायता दी, और जनवरी १६४६ में, देहली में, एशियाई देशों का सम्मेलन बुलाया। सम्मेलन ने संयुक्तराष्ट्र की सुरक्षा समिति से 'ऐसी सिफारिशें की, जिनसे ढाई महीने में सम्पूर्ण हिन्देशिया पर शासन करने के लिए एक अस्थायी सरकार बन जाय और उसकी देखरेख में एक विधान सम्मेलन हिन्देशिया की भावी शासन-पद्धति निश्चित करे और साल भर के अन्दर हालैंड यहाँ से अपनी सत्ता हटाले। संयुक्तराष्ट्र हिन्देशिया में लड़ाई बन्द करवाने तथा उसका

